अजर अमर हो और तेरे व्याधि तथा दुःख सब नाशको प्राप्त ॥ होयँ ॥ १५ ॥ और अपने पिताके प्रसाद ते फिरि यहां आय गयो और यमलोकको विस्तार फिरि मैं कहौंगो ॥ १६ ॥ कि वह प्रमाणमें एक हजार योजन चौडो लंबो है वाके चारि कोने हैं और चारि वाके द्वार हैं और नाना

आगतोहंपुनश्चैवापितुर्ममप्रसादतः ॥ पुनश्चाहंप्रवक्ष्यामियमलोकस्यविस्तृतिम् ॥
॥ १६ ॥ शतानिदशविस्तीर्णं योजनानांप्रमाणतः ॥ चतुरस्रंचतुर्द्वारंनानारत्नो-
पशोभितम् ॥१७॥ नानाजनसमाकीर्णं गीतवादित्रसंयुतम् ॥ धर्मराजपुरंदिव्यं
सप्तप्राकारवेष्टितम् ॥ १८ ॥ तस्यमध्येमहादिव्यंधर्मराजस्यमंदिरम् ॥ सर्वरत्न-
मयंवह्निविद्युद्बालार्कवर्चसम् ॥ १९ ॥

प्रकारके रत्नसों शोभित है ॥ १७ ॥ और नाना प्रकारके जे जन हैं तिन करिके समाकीर्ण कहिये भरो भयो है और जामें सदा गावनो बजावनो होय है और सात परकोटानसों घिरो भयो वह दिव्य यमराजको पुर है ॥ १८ ॥ वाके मध्यमें बहुतही सुन्दर धर्मराजको मंदिर है यह सब प्रकार-

के रत्ननसों बनो है और बिजली तथा बाल सूर्यके समान चमकि रहो है ॥ १९ ॥ और चित्र
विचित्र स्फटिक जो बिल्लौर है ताकी सीढियां बनी हैं और हीरानकी कुटीनसों शोभित है वामें भग
वान् धर्मराज जाकी उपमा नहीं होसकै है ऐसे सुंदर आसनपर विराजमान होय हैं ॥ २० ॥ सिंहा-

चित्रस्फाटिकसोपानंवज्रकुट्टिमशोभितम् ॥ तत्रासौभगवान्धर्म आसनेऽनुपमे
शुभे ॥ २० ॥ उपविष्टःसतांश्रेष्ठःसिंहासनगतोयमः॥सभायांधर्मराजंतंयोगिनःस
मुपासते ॥ २१॥ अप्सरोगणगन्धर्वाविद्याधरमहोरगाः॥प्रविशन्तींद्रदिग्द्वारे शिव
भक्तिपरायणाः ॥ २२ ॥ ग्रीष्मोदकप्रदातारोमाघेवह्निप्रदायकाः विश्रामयन्तिये
श्रांतानविप्रानध्वप्रपीडितान् ॥ २३ ॥

सनपर बैठेभये सज्जननमें श्रेष्ठ जो यमराज हैं तिनकी सभामें उनकी उपासनाको बडे २ योगी
आवैं हैं ॥ २१ ॥ अप्सरानको गण गंधर्व विद्याधर और बडे २ सर्प तथा शिवकी भक्तिमें परायण
ये सब पूर्व दिशाके द्वारमें प्रवेश करें हैं ॥ २२ ॥ गर्मीकी ऋतुमें जलके देनेहारे और माघ महीनामें

आगिसों तपावनहारे और जे मार्ग चलनेसों पीडित थके भये ब्राह्मणनको विश्राम देय हैं ॥ २३ ॥ और दान तथा धर्ममें रत हैं और क्रोध तथा लोभ करिकै रहित हैं और जे पिताकी भक्तिमें रत हैं तथा गुरुकी पूजामें सदा तत्पर हैं ॥ २४ ॥ हे ब्राह्मणनमें उत्तम । वे सब पूर्वके द्वारमें

दानधर्मरताश्चैवक्रोधलोभविवर्जिताः ॥ पितृभक्तिरतायेचगुरुपूजारताः सदा ॥ ॥ २४ ॥ पूर्वद्वारेणतेसर्वेप्रविशंतिद्विजोत्तमाः ॥ अतिथीन्पूजयेद्युर्येदेवब्राह्मणपूजकाः ॥ २५ ॥ ब्राह्मणानांचयेभक्तास्तीर्थस्नानरताश्चये ॥ वाराणस्यांगोगृहेच्चमृतास्तेयांतिचोत्तरे ॥२६ ॥ सत्यव्रतधरायेचानित्यंधर्मपरायणाः॥ परद्रव्येच्छाविहीनाः परानिन्दापराङ्मुखाः ॥ २७ ॥

प्रवेश करे हैं और जे अभ्यागतनको पूजे हैं और ब्राह्मणनको तथा देवतानको पूजे हैं ॥ २५ ॥ और ब्राह्मणनके जे भक्त हैं और जे तीर्थनके स्नानमें तत्पर हैं और काशीमें तथा गौके घरमें जे मरे हैं वे उत्तरके द्वारमें होके जाय हैं ॥ २६ ॥ और जे सत्यव्रतके धारण करनहारे हैं और नित्यही

धर्ममें परायण हैं और जे पराये द्रव्यकी इच्छा रहित हैं और पराई निंदाते विमुख हैं ॥ २८ ॥ और
जे महात्मा विष्णुके भक्त हैं और पराई स्त्रीनमें जे नपुंसक हैं और जे नित्य धर्मकी कथामें लगे
रहै हैं और पराई हिंसाते रहित हैं ॥ २८ ॥ ये सब निश्चय पश्चिमके द्वारमें होके सुखसों प्रवेश

विष्णुभक्तामहात्मानःपरस्त्रीषुनपुंसकाः॥नित्यंधर्मकथासक्ताः परहिंसाविवर्जिताः॥
॥ २८ ॥ एतेवैपश्चिमेद्वारेप्रविशंतिसुखान्विताः ॥ अन्येचदक्षिणेद्वारेप्रविशंतिनरा
ऽधमाः ॥ २९ ॥ सदानृतपराः क्रूरागुरुदेवाविदूषकाः पुराणवेदमीमांसामातृपि
तृविनिंदकाः ॥३०॥ हाहाकारोभवत्युग्रस्तस्मिन्द्वारेमयाश्रुतः॥ अन्धकारमयंघो
रंनानारोगनिषेवितम् ॥ ३१ ॥

करैं हैं अन्य नीच मनुष्य दक्षिणके द्वारमें होके भीतर घसैं हैं ॥ २९ ॥ जे सदा झूठ बोलैं हैं क्रूर हैं
और देवता तथा गुरुनको दूषण देय हैं तथा पुराण वेद मीमांसा और मातापिताके निंदक हैं
॥ ३० ॥ वा द्वारमें अति उग्र हाहाकार होय है मैंने सुनो है और अतिघोर अन्धकारमयी है और

और नाना प्रकारके रोगनकारिके सेवन कियो गयो है ॥ ३१ ॥ वहां पापी यमदूतन करिके पीडित होय हैं और मुद्गरनसों तथा दारुण लोहदंडनसों ताड़ना किये जाय हैं ॥ ३२ ॥ इति श्रीमत्पंडितपरमसुखतनयपंडितकेशवप्रसादशर्म्मद्विवेदिकृतायां नासिकेतोपाख्यानभाषाटी-

तत्रैवपापकर्म्माणोयमदूतैःप्रपीडिताः ॥ मुद्गरैस्ताडयमानाश्चलोहदण्डैश्चदारुणैः ॥
॥ ३२ ॥ इतिश्रीनासिकेतोपाख्यानेसप्तमोऽध्यायः ॥ ७॥ नासिकेतउवाच ॥ ॥
तत्रैवनरकादृष्टानानापीडामयाद्विजाः ॥ कुम्भीपाकमुखाघोराघोरेयाह्येकविंशतिः
॥ १ ॥ तानहंसंप्रवक्ष्यामिशृणुध्वंद्विजसत्तमाः ॥ वदमानोपिनरकान्भयभीतो
भवाम्यहम् ॥ २ ॥

कायां सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥ नासिकेत बोले ॥ कि हे द्विज ! वहांई मैंने नाना प्रकारकी पीडानके देनेहारे नरक देखे वे कुंभीपाक आदि महाघोर इकईस मुख्य हैं ॥ १ ॥ उनको मैं कहोंगो हे

ब्राह्मणो ! तुम सुनो जिन नरकनको कहतो भयो में भयभीत होउँ हों ॥ २ ॥ कुंभीपाक १ अवीचि २ महारौरव ३ रौरव ४ कक्षभेद ५ महाघोर रोमनको हर्षित करावनहारो दारुण ६ ॥ ३ ॥ और महाघोर तपन ७ और बडो अद्भुत आनिश्वास ८ तप्तांगार ९ तप्तभूमि १० तैसेही

कुम्भीपाकोह्यवीचिश्चमहारौरवरौरवौ ॥ कक्षभेदोमहाघोरोदारुणोलोमहर्षणः ॥
॥ ३ ॥ तपनश्चमहाघोरोऽनिश्वासोमहदद्भुतः ॥ तप्तांगारस्तप्तभूमिरसिपत्रवनंत
था ॥ ४ ॥ पूयपूर्णनदीचैवकूपश्चकृमिपूरितः ॥ विष्ठापूर्णस्तथाकूपःकर्णनासावि
कर्तनः ॥ ५ ॥ घृतपाकस्तथाचैवगुडपाकस्तथैवच ॥ संतप्तवालुकश्चैवतथैवक्षु
रवर्धकः ॥ ६ ॥

असिपत्र वन ११ ॥ ४ ॥ और पीवकी भरी भई नदी १२ और कृमिनसों भरो भयो कूप १३ और तैसेही विष्ठासों भरोभयो कूप १४ कर्ण नासाको विकर्त्तन १५ ॥ ५ ॥ तथा घृतपाक १६ तथा गुडपा-

क १७ संतप्त वालुक १८ तथा क्षुरधारक १९ ॥ ६ ॥ पर्वतारोहण २० शूलारोहण २१ और तपीभई सँडसीनसों नेत्रोंको उखाडनो ॥ ७ ॥ वहाँ मैंने ब्रह्महत्यारे गोके हत्यारे पिताके मारनेहारे और मित्रको विश्वास कराके जे मोहित होय हैं और जे गर्भके गिरावनेहारे हैं ॥ ८ ॥ और जे स्त्रीनके

पर्वतारोहणंचैवशूलारोहणमेवच ॥ तप्तसंदंशकाग्रेणनेत्रोत्पाटनमेवच ॥ ७ ॥ ब्रह्मघ्नास्तत्रवैदृष्टागोघ्नाश्चपितृघातकाः ॥ मित्रंविश्वास्यमुह्यन्तियेचगर्भनिपातिनः ॥ ८ ॥ स्त्रीणांदोषग्रहीतारस्तथैवगुरुतल्पगाः ॥ परनारीरतायेचपरद्रव्याभिलाषिणः ॥ ९ ॥ गोब्राह्मणपरित्यागीसाधुवृत्ताः स्त्रियस्तथा ॥ त्यजन्तिदूषकाराज्ञां परधर्मस्यनिन्दकाः ॥ १० ॥

दोषनको ग्रहण करें हैं और जे गुरुकी स्त्रीसों रमण करें हैं और जे पराई नारीसों रत हैं और जे पराये द्रव्यके लेनहारे हैं ॥ ९ ॥ और जे गौ तथा ब्राह्मणको परित्याग करे हैं और जे

पतिव्रता स्त्रीनको त्याग करैं हैं और जे राजानको दोष लगावैं हैं और जे पराये धर्मकी निंदा करैं हैं ॥ १० ॥ और जे झूंठी साक्षीके देनहारे हैं और जे क्रूर कर्मनके करनहारे हैं और जे काहूको दुःखी देखि प्रसन्न होय हैं और जे काहू सुखी देखि सदा दुःखित होय हैं ॥ ११ ॥ और

कूटसाक्षिप्रदातारः क्रूरकर्मरताश्चये ॥ दुःखितेहर्षकारीचसुखितेदुःखितः सदा ॥ ॥११॥ पापेषुरमतेनित्यंसत्यशौचविवर्जितः॥ सूचकःकलुषोनित्यंचौर्येणवोपजीवति ॥ १२ ॥ भूहर्तागृहहर्ताचदेवद्रव्यापहारकः ॥ दयाहीनादुराचारादानधर्मविवर्जिताः ॥ १३ ॥ महापापेनसंयुक्तास्तथायेबकवृत्तयः ॥ नश्रुतंचगुरोर्वाक्यंशास्त्रवार्तातथैव च ॥ १४ ॥

सत्य तथा शौच करि रहित जे सदा पापहीमें रमैं हैं और जो चुगली करैं हैं और जाको मन सदा कलुष रहैहै और जो चोरीकी जीविका करैं हैं ॥ १२ ॥ और जो काहूकी धरती तथा घर छीनि लेय हैं और जो देवतानके द्रव्यको हरिलेयँ हैं ॥ १३ ॥ और जे दुराचारी दयाहीन और

दान तथा धर्मसों रहित हैं और जिनको बड़ो पाप लगो है और जे बकवृत्ती हैं ॥ १४ ॥ और जिनने गुरुके वाक्य तथा शास्त्रकी वार्त्ता नहीं सुनी हैं और जाने पुराणको वाक्य नहीं सुनो है ॥ १५ ॥ और जे बड़े क्लेशको करें हैं और अपने धर्मसों रहित हैं ये सब तथा और बहुतेरे अपने

पुराणसंभवंवाक्यंयेनश्रुतंनकदाचन ॥ महाक्लेशकराश्चैवानिजधर्मविवर्जिताः ॥१५॥
एतेचान्येचबहवोमयादृष्टाह्यनेकशः॥ नरकेषुचसर्वेषुपच्यमानाःस्वदुष्कृतैः॥१६॥
इतिश्रीनासिकेतोपाख्यानेऽष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥ नासिकेतउवाच ॥ ॥ मर्त्यलोके
तुपापिष्ठाः पापाचारयुतानराः ॥ देहंत्यक्त्वापुनर्लब्ध्वायातनादेहमेवच ॥१॥ दूतैः
कृष्टाःपुरींयान्तिगृहीताइवमर्कटाः ॥ वैवस्वतस्यभोविप्राः सभायांसंस्थितस्यच ॥२॥

पापनसों नरकनमें दुःख भोगते भये देखे ॥ १६ ॥ इति श्रीमत्पंडितकेशवप्रसादकृतायांनासिकेतोपाख्यान भाषाटीकायामष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥ नासिकेत बोले ॥ मर्त्यलोकमें पापी और पापही आचारमें लगेभये मनुष्य देहको छोडिके फिरि यातनाको देह पावे हैं ॥ १ ॥ और वे पापी पकरे भये बान-

रके समान यमके दूतनकरिके खेंचे गये वा पुरीको जाय हैं और हे विप्रो ! सभामें बैठे भये यम-
राजके समीप जाय हैं ॥ २ ॥ और हे द्विजोत्तमो ! धर्मराजकी सभामें जे स्थित हैं उनको सुनो,
कृष्णद्वैपायन, शृंगीऋषि और महामुनि भरद्वाज ॥ ३ ॥ दुर्वासा, गौतम, मरीचि और भृगु,

सभामध्येस्थितायेतुतान्शृणुध्वंद्विजोत्तमाः ॥ कृष्णद्वैपायनः शृंगीभरद्वाजोमहामु
निः ॥ ३ ॥ दुर्वासागौतमश्चैवमरीचिर्भृगुरेवच ॥ पिप्पलादःपुलस्त्यश्चपुलहः
सनकस्तथा ॥ ४ ॥ सुरभिःसुरदेवश्चवाल्मीकिश्चमहातपाः ॥ विश्वामित्रोव
सिष्ठश्चक्रतुर्दक्षोहरिस्तथा ॥ ५ ॥ एतेचान्येचबहवोमयादृष्टाह्यनेकशः ॥ यमे
नसहितास्सर्वेधर्माधर्मविचारणाम् ॥ ६ ॥

पिप्पलाद, पुलस्त्य, पुलह तथा सनक ॥ ४ ॥ और सुरभि, सुरदेव बडे तपस्वी वाल्मीकि
और विश्वामित्र, वसिष्ठ, क्रतु, दक्ष तथा हरि ॥ ५ ॥ ये सब तथा और बहुतसे मैं अनेक

देखे वेदके जाननेहारे और संदेहके दूरि करनेहारे ये सब यमके साथमें धर्म अधर्मको सदा विचार करें हैं ॥ ६ ॥ और पापी मनुष्यनके पापको निर्णय करिके यमके दूतन करि दंड दिये जाय हैं ॥ ७ ॥ ब्रह्महत्यारो जो पुरुष है वह कुंभिपाक नाम नरकमें पचायो जाय है गौके हत्यारे

कुर्वन्तिसततंविप्रावेदज्ञाःसंशयच्छिदः ॥ निर्णीयपापिनांपापंदंडयतेहियमानुगैः ॥ ॥ ७ ॥ ब्राह्मणघ्नश्चयःपापःकुम्भीपाकेसपच्यते ॥ गोघ्नश्चैवकृतघ्नश्चयेचस्त्रीगर्भपातिनः ॥ ८ ॥ तैलयन्त्रेणपीड्यन्तेयमदूतैर्भयंकरैः ॥ स्वामिद्रोहरतायेचगुरुद्रोहकराश्चये ॥ ९ ॥

और कृतघ्नी तथा जे स्त्रीनके गर्भके गिरावनेहारे हैं ॥ ८ ॥ वे भयंकर यमदूतनकरिके तेलके यंत्रमें पीडा दिये जाय हैं अर्थात् तेलकोल्हूमें पेरे जाय हैं और जे स्वामीके द्रोहमें रत हैं और

गुरुके द्रोही हैं ॥ ९ ॥ और जे विश्वासघाती हैं वे आरानसों दो फाँक करे जांय हैं और जे जीव-
नको विषके देनहारे हैं वे अग्निमें भूंजे जाय हैं ॥ १० ॥ और जे क्षेत्रकी वृत्तिके हरनेहारे हैं
और जे पराई स्त्रीसों भोग करनेहारे हैं और जे जीवनकी हिंसा करैं हैं वे गुडपाक नाम नरकमें

विश्वासघातकायेचच्छिद्यन्तेक्रकचैर्द्विधा ॥ गरदायेचजन्तूनांपच्यन्तेह्यनलेषुते॥
॥ १० ॥ क्षेत्रवृत्तिहरायेचपरदाररताश्चये ॥ गुडपाकेषुपच्यन्तेयेचजीवविहिंस
काः ॥ ११ ॥ परद्रव्येष्वभिध्यानंमनसानिष्टचिंतनम् ॥ वितथाभिनिवेश
श्चमानसंत्रिविधंस्मृतम् ॥ १२ ॥ पारुष्यमनृतंचैवपैशुन्यंचापिसर्वशः ॥ असंब
न्धःप्रलापश्चवाङ्मयंस्याच्चतुर्विधम् ॥ १३ ॥

पचाये जाय हैं ॥ ११ ॥ पराये द्रव्यको चिंतवन करनो और मनमें अनिष्टको विचारनो और
झूँठको आग्रह करनो यह मानसी पाप तीनि प्रकारको है ॥ १२ ॥ कठोरपन झूँठ और सर्वत्र
चुगली करनो और विना संबंधको बकनो यह चार प्रकारको वाङ्मय पाप होय हैं ॥ १३ ॥

और नहीं दिये भयोंको लेने और विना विधानके हिंसा करनी और पराई स्त्रीकी सेवा करनी
यह तीनि प्रकारको कायिक पाप कहो है ॥ १४ ॥ या प्रकार मनुकरि कहे भये दश प्रकारके
पापोंको जो करै है द्विज ! वह बडे घोर कालसूत्र नाम नरकमें पचायो जाय है ॥ १५ ॥ जो

अदत्तानामुपादानंहिंसाचैवाविधानतः ॥ परदारोपसेवाचकायिकंत्रिविधं
स्मृतम् ॥ १४ ॥ एवंपापंदशविधंमनुनोक्तंकरोतियः ॥ पच्यतेनरकेघोरेकाल
मूत्रेसतुद्विजाः ॥ १५ ॥ अभक्ष्यंभक्षयेद्यस्तुमादिरांपिबतेचयः ॥ अगम्यागमनंचैव
गुरुनिन्दारतोनरः ॥ १६ ॥ एतेवैपापिनः सर्वेदृष्टावैवस्वतेपुरे ॥ यातनाभिः पीडय
मानानारकीभिरनेकधा ॥ १७ ॥

नर अभक्ष्यको भक्षण करै है और जो मदिरा पीवै है तथा अगम्य जे पुत्री भगिनी आदि हैं तिनमें
गमन करै है और गुरुकी निंदा करै है ॥ १६ ॥ ये सब पापी मैंने यमलोकमें देखे कि, नरककी

भा० टी०
अ० ६

यातानानसों अनेक भाँति पीडा दिये जाय हैं ॥ १७ ॥ जो पुरुष छेंकुरु बड ढाक इनको वृथा काटे है वाको दूत धर्मराजके लोकमें छेदन करे हैं ॥ १८ ॥ जे पापात्मा अल्पबुद्धि मनुष्य वैश्वदेवके अंतमें आये भये भूंखे अभ्यागतनको क्रूर दृष्टिसों देखे हैं ॥ १९ ॥ उनकी छाती पर पाँव धरि दोनों आखें निकाली जाती हैं ॥ २० ॥ और जे सदा पाप ही करैं हैं वे निश्चय करिके रौरवनरकमें डारे जाय हैं और जे मंत्रके विना भोजन

शमीन्यग्रोधपालाशाच्छेदनंकुर्वतेवृथा ॥ तस्यदूतैर्धर्मलोकेछेदपीडाप्रवर्तते ॥ १८ ॥
अतिथीन्वैश्वदेवान्तेह्यागतान्क्षुधयातुरान् ॥ वीक्षन्तेक्रूरदृग्भिर्येपापिनोऽत्यल्प
बुद्धयः ॥ १९ ॥ तेषामुद्ध्रियतेनात्रयुग्मंदत्त्वापदंहृदि ॥ २० ॥ सदापापरताये
तुक्षिप्यन्तेरौरवेध्रुवम् ॥ येतुनिर्मन्त्रभोक्तारोवैश्वदेवविवर्जिताः ॥ २१ ॥

॥४१॥

करैं हैं और वैश्वदेव कर्मसों रहित हैं ॥ २१ ॥ उनको मैंने विष्ठाके कूपनमें नीचको झुके हैं मुख जिनके ऐसे परेभये देखे हैं और जे धर्मशास्त्रनको दूषित करें हैं और तीर्थनकी जो निंदा करैं हैं ॥ २२ ॥ और आपको अच्छा समझै हैं और अहंकारी हैं वे शिलाके पीठिपर पीसे जाय हैं

विष्ठाकूपेषुपतितामयादृष्टाअधोमुखाः॥ दूषयेद्धर्मशास्त्राणितीर्थनिन्दांकरोतियः ॥ ॥२२॥आत्मसंभावितःस्तब्धः शिलापृष्ठेषुपिष्यते॥ एतेवैपापिनोदृष्टायमलोकेसहस्रशः॥२३॥ इतिश्रीनासिकेतोपाख्यानेपापियातनावर्णनंनामनवमोऽध्यायः॥९॥ नासिकेतउवाच ॥ अतःपरंमयादृष्टंमहतांरोमहर्षणम् ॥ अद्भुतंतुशृणुध्वंभो मुनयोयेसमागताः ॥ १ ॥

ऐसे पापी मैंने यमलोकमें हजारन देखे हैं ॥ २३ ॥ ॥ इति श्रीमत्पंडितपरमसुखतनयपंडितकेशवप्रसादशर्म्मद्विवेदिकृतायां नासिकेतोपाख्यानभाषाटीकायां पापियातनावर्णनंनाम नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥ नासिकेत बोले ॥ यांते परे महज्जनोंके रोमांच करावनहारो जो अद्भुत मैंने

देखा है ताहि आये भये जे आप मुनीश्वर हैं वे सुनो ॥ १ ॥ जलतीभई अग्निके समान है कांति जिनकी ऐसे नरकमें मैंने देखे जिनमें यम दूतनकरिकै पापी अनेक प्रकारसों जराये जायहैं ॥ २ ॥ ऊपरको जिनके केश और बडी कायावाले और पैंनी हैं डाढैं जिनकी और

नरकाश्चमयादृष्टाज्वलदग्निसमप्रभाः ॥ पापिनोयत्रदह्यन्तेयमदूतैरनेकधा ॥ २ ॥ ऊर्ध्वकेशामहाकायास्तीक्ष्णदंष्ट्राभयंकराः ॥ वक्रतीक्ष्णनखाग्राश्चसूचीवक्त्राभयंकराः ॥३॥ त्रासकाःसर्वपापानांदूरदर्शनचक्षुषः ॥ दूरश्रवणविज्ञानादीर्घकायामहाबलाः ॥ ४ ॥ केशग्रहेणपापिष्ठान्संगृह्यव्यथयान्तिच ॥ विषयासक्तमनसांसुखंचक्षणमेवहि ॥ ५ ॥

भयानक और टेढी तथा पैंनी हैं नखोंकी नोंकें जिनकी और सुईके समान हैं मुख जिनके ऐसे भयानक ॥ ३ ॥ सब पापी मनुष्यनके त्रास देनेहारे दूरलौं देखनहारे हैं नेत्र जिनके दूरलौं सुननेको है ज्ञान जिनको और दीर्घ काहिये लंबो है देह जिनको और बडे बलवान् ॥ ४ ॥ ऐसे दूत केश पकडकर

पाप करनहारे पापी मनुष्यके केशनको पकडके दुःख देय हैं और जिनके मन विषयनमें लगिरहे हैं उनके मुखनको भंजन करिके पीडा देय हैं ॥ ५ ॥ हे द्विजो ! कल्पके अंतलौं तप्त खंभोंमें बांधनेको दुःख होय है और जाने जो पाप कियो है वह वा शुभ अशुभ कर्मको भोगे है ॥ ६ ॥

भवेद्दुःखंचकल्पान्तंतप्तसूर्मीमयंद्विजाः॥येनयद्यत्कृतंकर्मसतद्भुंक्तेशुभाशुभम्॥६॥
एवंतत्रमयादृष्टाःपीडाःकर्मसमुद्भवाः॥हन्यमानानीयमानामयादृष्टाह्यनेकशः॥७॥
तत्रकैश्चिद्यमदूतैरसिपत्रैश्चताडिताः ॥ कूटसाक्षिप्रदातारःकूटकर्मरताश्चये ॥८॥

ऐसे वहाँ मैंने कर्मनसों उत्पन्न भई पीडा देखी और मैंने मारे जाते तथा खेंचे जाते अनेक देखे ॥ ७ ॥ वहाँ कोई यमके दूतन करि असिपत्रनसों ताडन किये जाय हैं और झूँठी गवाहीके देने-

हार झूठे कर्मोंमें तत्पर मनुष्य ॥ ८ ॥ कुल्हाडीनसों काटिकै घोर नरकमें पहुंचाये जाय हैं और प्राणिनके जे मारनेहार हैं वे यमके दूतनकरि पीडा दिये जाय हैं और प्राणिनके दुःख देनहारे हैं वे रोगनके कष्टसों पीडित होय हैं ॥ ९ ॥ घीको चुरावनहारो घीमें डारो जाय है और तेलको

नीयन्तेनरकेघोरेशिरश्छित्त्वाकुठारकैः ॥ प्राणिनांघातकाश्चैवपीडितायमकिंकरैः ॥
दुःखदाःप्राणिनांयेतुव्याधिकष्टेनपीडिताः ॥ ९ ॥ घृतचौरोघृतेक्षिप्तस्तैलेतैलापहा
रकः ॥ दुग्धचौरोभवेद्दुग्धेदिव्यवर्षसहस्रकम् ॥ १० ॥ देवतार्चनसेवायांभक्तिभाव
विवर्जिताः ॥ दुष्टकर्मरतायेतुपाशैर्बद्धाःकदर्थिनः ॥ ११ ॥ वाटिकाच्छेदितायेनदेव
प्रासादभंजकः ॥ कृतंकर्महतंयेनपराग्नंद्विजपुङ्गवाः ॥ १२ ॥

चुरावनेहारो तेलमें डारो जाय है और दूधको चुरावनेहारो दिव्य हजार वर्षलों दूधमें पडो रहे है ॥ १० ॥ देवताके अर्चन और सेवामें जे भक्तिभावसे रहित होय हैं और जे दुष्टकर्मनमें सदा लगेरहे हैं वे पाशनमें नाधिकै कदर्थित करे जाय हैं ॥ ११ ॥ और जे फुलवारीके काटनहारे हैं

तथा देवताके मंदिरको फोरनहारे हैं और हे श्रेष्ठ ब्राह्मणो ! जे करेभये कर्मको चुराते हैं तथा पराये अन्नको चुराते हैं ॥ १२ ॥ वे यमके दूतनकरि मारे भये बडी करुणासों बहुत रोवैं हैं और जे सब जीवनकी दयासों हीन हैं और निष्ठुर तथा क्रूरमनवाले हैं ॥ १२ ॥ वे दूतनकरि तबताईं नरकमें

किंकरैर्वध्यमानास्तेरुदंतिकरुणंबहु ॥ सर्वजीवदयाहीनानिष्ठुराःक्रूरमानसाः ॥ १३ ॥
नरकेपीडितादूतैर्यावच्चन्द्रदिवाकरौ ॥ मार्गेवृच्छेदिनोवृक्षाविकीर्णाःकंटकाःपथि ॥
॥ १४ ॥ भवेत्तेषांवधोदूतैर्वज्रदण्डैश्चताडनम् ॥ भोजनंविषसंमिश्रंयोदद्यात्प्राणि
नांहृदि ॥ १५ ॥ तप्तलोहंमुखेतस्यदीयतेयमकिंकरैः ॥ पतिंसंत्यज्ययानारीप
रपुंसिरताभवेत् ॥ १६ ॥

पीडा दिये जाय हैं जबलौं सूर्य चंद्रमा रहैंगे और जे मार्गमें वृक्षनको काटैं हैं और मार्गमें काँटे फैलावैं हैं ॥ १४ ॥ उनको दूत वज्रके दंडनसों ताडन करैं हैं और जो विष मिलायके प्राणिनको भोजन देय हैं ॥ १५ ॥ वाको मुखमें यमके दूत तप्त लोहको डारैं हैं और जो नारी अपने पतिको

छोडिके पराये पतिसों रति करै है ॥ १६ ॥ वा दुष्ट नारीको भयानक मुद्गरनसों ताडन करिके भयंकर यमके दूत दारुण दुःख देय हैं ॥ १७ ॥ और जलती आगिसों भरे भये लोहके खंभनसों बांधिके तपाये जाय हैं और जा पापीने अगम्यासों गमन कियो है ॥ १८ ॥ और जो सब शास्त्र-

तांनारींनिरयेदुष्टांताडितांभीममुद्गरैः ॥ दारुणैर्दीयतेदुःखंयमदूतैर्भयंकरैः ॥ १७॥
प्रज्वलद्वह्निसंपूर्णेलोहस्तंभेप्रतापनम् ॥ अगम्यागमनंयेनकृतंवैपापकारिणा ॥ १८ ॥
स्वगोत्रांमनसायातोयमलोकेसदुःखभाक् ॥ नैवपश्यतिदोषंस्वंपरदोषप्रकाशयेत् ॥
॥ १९ ॥ पच्यतेह्यन्धकूपेसपरकार्यविभेदकः ॥ दूषयेत्सर्वशास्त्राणिदेवतांब्राह्मणं
गुरुम् ॥ २० ॥

नको दूषित करै है और जो अपने दोषको नही देखे है पराये दोषको प्रगट करै है ॥ १९ ॥ और पराये कामको बिगारनेहारो वह अंधकूपनाम नरकमें पचायो जाय है और जो सब शास्त्रनको

दूषित करे है और देवता गुरु तथा ब्राह्मणको दूषित करै है ॥ २० ॥ वाकी जीभ काटी जाय है मैंने बहुतेरे देखे हैं और जो रत्नकी वस्तु और सोनेके गहने चुरावै हैं ॥ २१ ॥ और जो मूंगनको तथा हीरानको चुरावै हैं वह कुंभीपाक नाम नरकमें पचायो जाय है और जो खल बालकनको धोखा देके एकांतमें

जिह्वाच्छेदोभवेत्तस्यमयादृष्टोह्यनेकधा॥ योहरेद्रत्नवस्तूनिसुवर्णाभरणानिच ॥२१॥
प्रवालवज्रहर्तायोकुम्भीपाकेसपच्यते ॥ एकान्तेमिष्टमश्नातिबालकंवञ्चयन्खलः॥
॥२२॥स्वमांसंभक्ष्यमाणः समयादृष्टोद्विजोत्तमाः॥एतेपापामयादृष्टायमलोकेनरा
धमाः॥२३॥इति श्रीनासिकेतोपाख्यानेनारकिकर्मवर्णनंनामदशमोऽध्यायः॥१०॥

मीठो खाय है ॥ २२ ॥ हे द्विजोत्तमो ! वाको मैंने अपनो मांस खातो भयो देखो है ऐसे नरनमें अधम पापी यमलोकमें देखे हैं ॥ २३ ॥ इति श्रीमत्पंडितपरमसुरत्त नयपंडितकेशवप्रसादशर्म्मद्विवेदिकृतायां नासिकेतोपाख्यानभाषाटीकायां कृतकर्मवर्णनंनाम दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥

॥ नासिकेत बोले ॥ या पीछे मैंने जो देखो सो तुमसों कहोंगो बालक, स्वामी, पंगा, वृद्ध ब्राह्मण और कन्या ॥ १ ॥ इन सबनको छोडिके जो पहले खाय हैं और जो पतिव्रता पतिसों पहले खाय हैं ये बहुतसे शाल्मलीवृक्षमें स्थिर मैंने देखे ॥ २ ॥ वह वृक्ष मैंने देखो जरतीभई आ-

नासिकेतउवाच ॥ अतःपरंमयादृष्टंयुष्मभ्यंकथयाम्यहम् ॥ बालकंस्वामिनंपंगुंवृद्धंविप्रंचकन्यकाम् ॥१॥ त्यक्त्वाभुनक्तिपूर्वंयोभर्तारंचपतिव्रता॥एतेशाल्मलिवृक्षस्थामयादृष्टाह्यनेकशः ॥ २ ॥ सतुवृक्षोमयादृष्टोज्वलदग्निसमप्रभः ॥ पञ्चयोजनविस्तीर्णोदशयोजनमुच्छ्रितः ॥ ३ ॥ तस्मिन्बद्धाः पापिनस्तेताड्यन्तेयमकिंकरैः ॥ ताडितावज्रदण्डैश्चमुद्गरैर्भिन्नमस्तकाः ॥ ४ ॥

गिके समान वाकी कांति है पांच योजन अर्थात् बीस कोसको वाको विस्तार है और दश योजन अर्थात् चालीस कोसकी वाकी ऊँचाई है ॥ ३ ॥ तामें बँधेभये पापी यमदूतनकरि ताडना किये

जाय हैं वे वज्रके दंडनसों ताडना करे जाय हैं और मुद्गरनसों उनके माथे फोरे जाय हैं ॥ ४ ॥ फिरि वहां मैंने तप्तवालुक नाम नरक देखो वह जरतीभई अग्निके समान है वामें पापी जराये जाय हैं ॥ ५ ॥ वामें हाथ पाँव जिनके बँधे ऐसे पापी पीडा दिये जाय हैं और जे आत्मघात करें

पुनस्तत्रमयादृष्टोनरकस्तप्तवालुकः ॥ प्रज्वलद्वह्निसदृशोदह्यन्तेतत्रपापिनः॥ ५ ॥ क्षुधयात्रपीड्यन्तेबद्धहस्तपदानराः ॥ आत्मघातंप्रकुर्वन्तिसत्यधर्मविवर्जिताः ॥ ॥ ६ ॥ तस्मिँल्लोकेमयादृष्टाः पतितास्तप्तवालुके ॥ स्वधर्मंचपरित्यज्यपरधर्मरता नराः ॥ ७ ॥ नकृतंजलदानंयैरन्नदानंचनोकृतम् ॥ नतोपितविप्रगणास्तथाना ग्निमुखेहुतम् ॥ ८ ॥

हैं और सत्य धर्मसों रहित हैं ॥ ६ ॥ उनको वा लोकमें मैंने तप्तवालुक नाम नरकमें परेभये देखे और जे अपने धर्मको छोडिके पराये धर्ममें जाये हैं ॥ ७ ॥ और जिनने जलको दान

तथा अन्नको दान नहीं कियो है और न ब्राह्मणनके गणको संतुष्ट कियो है और न
अग्निके मुखमें होम कियो है ॥ ८ ॥ और जे पुरुष गृहस्थीमें रहिके पंचयज्ञनको नहीं करै हैं
उनकी वा स्थानमें फिरि दूसरी देह होजाय है ॥ ९ ॥ वे मनुष्य अपनेही कर्मनसों कीरनकी

गृहेस्थितायेपुरुषाः पञ्चयज्ञविवर्जिताः ॥ तस्मिन्स्थानेमयादृष्टंपुनर्देहान्तरंभ
वेत् ॥ ९ ॥ कृमियोनिषुजायन्तेनराः स्वेनैवकर्मणा॥ कूटसाक्ष्यंवदेद्यस्तुकूटमानं
करोतियः ॥ १० ॥ सोऽमुत्रस्वकृतेनैवदह्यतेवायुवह्निना ॥ विप्रांश्चदेवतांश्चै
वगङ्गादिसरितस्तथा ॥ ११ ॥ नमन्यतेनरोयस्तुनरकेपीड्यतेभृशम् ॥ निर्दया-
मानमारूढाजीवहिंसापरायणाः ॥ १२ ॥

योनिमें उत्पन्न होय है और जो झूँठी गवाही देय हैं तथा घाटि तौलै हैं ॥ १० ॥ वह परलोकमें
अपने करेभये कर्मनसों पवन और अग्नि करिके जराये जाय हैं और जे नर ब्राह्मणनको और
देवतानको तथा गंगा आदि नदीनको ॥ ११ ॥ नही मानें हैं वे नरकमें अत्यंत पीडित होय हैं

और जे निर्दयी हैं तथा मानी हैं और जीवहिंसामें परायण हैं ॥ १२ ॥ वे परलोकमें निश्चय यमके किंकरनकरि पीडित करे जाय हैं और जे अधम मनुष्य मातृष्वसा जो मावसी है ताके पुत्रनको तथा गुरुके पुत्रनको ॥ १३ ॥ भाई करके नहीं मानैं हैं वे दंड जिनके हाथमें ऐसे महाघोर यमके

तेमुत्रनियतंघोरैः पीड्यन्तेयमकिंकरैः ॥ मातृष्वस्सुतांश्चैवगुरोः पुत्रान्नराधमाः ॥
॥ १३ ॥ भ्रातृत्वेननमन्यन्तेपीडयन्तेमुत्रतेभृशम्॥ दण्डहस्तैर्महाघोरैर्वधबन्धा
दिभिस्तथा ॥ एतत्सर्वंमयादृष्टंद्विजाःकौतूहलंमहत् ॥ १४ ॥ इतिश्रीनासिकेतो
पाख्यानेनारकिवर्णनंनामैकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥

दूतन करिकै वध बंधन आदिसों परलोकमें बहुतही पीडा दिये जांय हैं हे ब्राह्मणो ! मैंने यह सब बडो कौतुक देखो ॥ १४ ॥ इतिश्रीमत्पण्डितपरमसुखतनयपण्डितकेशवप्रसादशर्म्मद्विवेदिकृतायां

नासिकेतोपाख्यानभाषाटीकायांनरकवर्णनंनामएकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥ ॥ नासिकेत बोले ॥
या पीछे जो मैंने यमको शासन देखो है ताहि कहौंगो वा दक्षिणके द्वारमें पापीजन क्लेशको पावें
हैं ॥ १ ॥ वहां नानाप्रकारके भयानक यमके दूत देखे जिनकी लंबी देह लंबे ओष्ठ और ऊपरको

नासिकेतउवाच ॥ ॥ अथातःसंप्रवक्ष्यामियद्दृष्टंयमशासनम् ॥ तस्मिन्वै
दक्षिणेद्वारेक्लिश्यन्तेपापिनोजनाः ॥ १॥ तत्रनानाविधाद्दृष्टादूतायेवैविभीषणाः ॥
दीर्घदेहाश्चलम्बोष्ठाऊर्ध्वकेशाभयंकराः ॥ २ ॥ वराहसदृशाकाराः कृष्णवर्णाः
कृशोदराः ॥ अपरेसिंहपादाश्चव्याघ्ररूपास्तथापरे ॥ ३ ॥ मार्जाररूपिणश्चान्ये
तत्रैवास्तुतथापरे ॥ सर्पवृश्चिकरूपाश्चरौद्राभरणभूषिताः ॥ ४ ॥

केश ऐसे भयावने ॥ २ ॥ उनमें काहूको सुअरको आकार है काले रंगके हैं पेट सूखोसो है और
उनके पाँय सिंहकेसे हैं और कोऊ व्याघ्रके रूपमें हैं ॥ ३ ॥ कोऊ बिलावके रूपमें हैं और काहूके

नेत्र बिलावकेसे हैं और कोऊ साँप तथा बिच्छूके रूपमें हैं और भयानक आभरणनसों भूषित हैं ॥ ४ ॥ कोऊ त्रिशूलको लिये हैं और कोऊ दंड तथा मुद्गरनको लिये हैं और कोऊ खड्ग तथा खेटको धारण किये हैं और कोऊ भुशुंडी तथा परिघोंको लिये हैं ॥ ५ ॥ कोऊ भिंदिपाल जो

त्रिशूलधारिणः केचिद्दण्डमुद्गरधारिणः ॥ खड्गखेटधराः केचिद्भुशुण्डीपरिघायुधाः ॥ ५ ॥ भिंदिपालधराः केचित्केचिन्मुसलपाणयः ॥ कराळास्याः शक्तिधराः केचित्परशुपाणयः ॥ ६ ॥ निर्मितायमराजेनपापानुग्रहकारिणा ॥ नानायुधधरादूतास्ताडयन्तिदुरात्मनः ॥ ७ ॥

गोफन है ताहि लिये हैं और कोऊ मूशल लिये हैं और कराल मुखके हैं और कोऊ शक्ति लिये हैं और कोऊ फरसाको धारण किये हैं ॥ ६ ॥ पापीन पर अनुग्रह करनहारे जे यमराज हैं तिन करिके बनाये गये हैं और नानाप्रकारके शस्त्रनके धारण करनेहारे दूत दुष्टनकी ताडना करें हैं ॥ ७ ॥

पापकर्मरतान्क्रूरांस्तथैवकलहप्रियान् ॥ क्षिपन्तियमदूतास्तेह्यसिपत्रवनान्तरे ॥ ८ ॥ पतिताः कालसूत्रेषुमयादृष्टाश्चकेचन ॥ जीवन्तिम्लेच्छवृत्त्यायेचौरकर्मोपजीविनः ॥ ९ ॥ पूर्वकर्मभिरेतेवैसहन्तेबहुयातनाः ॥ भक्षयन्तिचतान्श्वानः काकगृध्राःकुषन्तिच ॥ १० ॥ तत्रस्थानेमयादृष्टामनुष्याबहुपीडिताः ॥ रौद्ररूपैर्महाघोरैर्यमदूतैरितस्ततः ॥ ११ ॥ एकस्मिन्समयेदृष्टोमयावैवस्वतोयमः ॥ महिषासनमारूढोमहाबलपराक्रमः ॥ १२ ॥

पाप कर्ममें जे रत हैं और जे क्रूर हैं तथा जिनको कलह प्यारो है ऐसे पापी मनुष्यनको यमदूत असिपत्रवननाम नरकमें डारैं हैं ॥ ८ ॥ और जे म्लेच्छकी वृत्तिसों जीविका करैं हैं और जे चोरीके कर्मसों जीविका करैं हैं ॥ ९ ॥ ये पहले जन्मके कर्मनसों बहुतसी यातना सहैं हैं और उनको कुत्ते खाय हैं और कौआ तथा गीध चोंथैं हैं ॥ १० ॥ वा स्थानमें मैंने भयंकररूप और महाघोर यमदूतनकारि बहुत पीडित मनुष्य देखे ॥ ११ ॥ एक समय मैंने भैंसेके आसन पर बैठे भये

महाबल तथा पराक्रमी वैवस्वत यमको देखो ॥ १२ ॥ हे द्विजो । कुंडलनसों शोभित श्रीमान् और दंड तथा फाँसीको लिये भये बुद्धिसों शोभायमान बडो है शरीर जाको और दूत करिकै वेष्टित है ॥ १३ ॥ क्रोधसे लाल हैं नेत्र जिनके ऐसे यम नरकनको देखते भये आये तब सब दूतगण उनको नमस्कार करिकै

कुण्डलालंकृतःश्रीमान्दण्डपाशधरोद्विजाः ॥ बुद्धिशालीमहाकायोदूतैश्चपरिवारितः ॥ १३ ॥ आगतोनरकान्वीक्षन्क्रोधरक्तान्तलोचनः ॥ तदादूतगणाःसर्वेनत्वातस्याग्रतः स्थिताः॥ १४ ॥ यमउवाच ॥ शृणुध्वं वचनं दूताः शीघ्रं कुरुत माचिरम् ॥ तिष्ठन्तिराक्षसाघोराभूतलेधर्मवर्जिताः ॥ १५ ॥

आगे ठाढे होत भये ॥ १४ ॥ यम बोले ॥ हे दूतो । मेरो वचन सुनो और शीघ्र करो देरी न लगे पृथिवीमें धर्मरहित घोर राक्षस स्थित हैं ॥ १५ ॥

उनको शीघ्र लाओ और उन बलवाननसों डरनो न चाहिये धर्मराजके ऐसे कहने पै दूत वेगसों महीतलमें आवत भये ॥ १६ ॥ और सब दूत मिलिकै जहाँ वे दानव स्थित हैं वहां जात भये और वहां उनके साथ भालो मुद्गर तथा प्रास नाम शस्त्रसों युद्ध होत भयो ॥ १७ ॥

तानानयध्वंत्वरितंनभेतव्यंमहाबलान् ॥ इत्युक्तोधर्मराजेनवेगेनैवमहीतले ॥ १६ ॥ गतास्तोमिलिताःसर्वे यत्रतेदानवाः स्थिताः ॥ तत्रतैरभवद्युद्धंप्रासमुद्गरतोमरैः ॥ ॥ १७ ॥ सायकैर्लोहदण्डैश्चखड्गैःशूलैर्भुशुण्डिभिः ॥ एवंतेषामभूद्युद्धंमहद्घोरोमहर्षणम् ॥ १८ ॥ किंकरैःकालपाशेनाजितास्तेराक्षसारणे ॥ पाशैर्बद्धान्महादैत्यानानिन्युस्तेयमान्तिकम् ॥ १९ ॥

और तीर लोहके दंडे तरवार त्रिशूल भुशुंडी इत्यादि अस्त्र शस्त्रन करिकै उन दानवन तथा दूतनसों रोमांचित करनहारो बडो युद्ध होत भयो ॥ १८ ॥ यमके किंकरनकरिकै वे राक्षस

रणमें कालपाश करिके जीत गये और पाशनसों बंधे भये उन राक्षसनको वे दूत यमके समीप लावत भये ॥ १९ ॥ धर्मराजहू उनको देखिकै बहुतही घोर होजात भये और अपने दूतनको आज्ञा देत भये कि, इनको तुम चित्रगुप्तके घर ले जाओ ॥ २० ॥ और चित्रगुप्तने उन

धर्मराजश्चतान्दृष्ट्वामहाघोरतरोभवत् ॥ स्वान्दूतान्प्रत्युवाचाथनीयन्तांचित्रवेश्मनि॥२०॥ चित्रगुप्तस्तुतान्सर्वान्कृमिकुण्डेष्वन्यचिक्षिपत् ॥ एवंविप्राजगत्सर्वं कालपाशवशंभवेत् ॥ २१ ॥ युवानोबालकाः केचिद्वृद्धावैगर्भगाः परे ॥ एवंभूतानिसर्वाणिकालस्यवशवर्तिनः ॥ २२ ॥ येचपापेप्रवर्त्तन्तेधर्महीनाश्चमानवाः ॥ इहलोकेचदृश्यंतेदुःखदारिद्र्यपूरिताः ॥ २३ ॥

सबनको कृमि जे कीडे हैं तिनके कुंडनमें डरवाय दिये हे विप्रो । या प्रकार सब जगत् कालपाशके वशमें होय है ॥ २१ ॥ और कोई जवान कोई बालक कोई वृद्ध तथा और जे कोई गर्भमें स्थित हैं वे सब या प्रकार कालके वशमें हैं ॥ २२ ॥ और जे धर्महीन मनुष्य पापमें प्रवृत्त होय हैं

वे याहू लोकमें दुःख तथा दरिद्रता कारि युक्त होयहै ॥ २३ ॥ और कियो भयो शुभ अशुभ कर्म अवश्यही भोगनो परे है ॥ २४ ॥ इति श्रीमत्पंडितपरमसुखतनयपण्डितकेशवप्रसादशर्म्म-द्विवेदिकृतायां नासिकेतोपाख्यानभाषाटीकायां द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥ ॥ नासिकेत बोले ॥

अवश्यमेवभोक्तव्यंकृतंकर्मशुभाशुभम् ॥ २४ ॥ इति श्रीनासिकेतोपाख्यानेयमशासनादिनिरूपणंनामद्वादशोऽध्यायः ॥ १२॥ ॥ नासिकेतउवाच ॥ तत्रस्थानेमयादृष्टाधार्मिणश्चद्विजोत्तमाः ॥ फलंकृतस्यभोक्तव्यंधर्मराजस्यचाज्ञया ॥ १ ॥ तत्रस्थानेमहानद्योमयादृष्टामनोहराः ॥ शर्करादधिदुग्धाज्यमधूनांच महानदी ॥ २ ॥

और वा स्थानमें हे द्विजोत्तमो ! मैंने अधर्मी देखे और धर्मराजकी आज्ञासों किये भयेको फल भोगनो आवश्यक है ॥ १ ॥ और वा स्थानमें मैंने मनोहर महानदी देखी और शर्करा दही

दूध घी तथा मधु जो शहद है ताकी महानदी देखी ॥ २ ॥ पूर्व तथा उत्तर दिशाके मध्यमें मैंने धर्मात्मा देखे वे सुंदर वस्त्र धारण करे भये और दिव्यही आभरणनसों भूषित हैं ॥ ३ ॥ सुवर्णकी कुंडल धारण किये भये हैं और हार केयूर जे बाजू हैं तिनोंके धारण करन हारे और वीणा तथा वंशीके शब्दनकरि

पूर्वोत्तरदिशोर्मध्येमयादृष्टाश्चधार्मिकाः ॥ दिव्याम्बरधरारम्यादिव्याभरणभूषिताः ॥ ३ ॥ हेमकुण्डलशोभाढ्याहारकेयूरधारिणः ॥ वीणावंशनिनादाढ्याश्चामरैरुपशोभिताः ॥ ४ ॥ उच्चासनसमारूढाह्यप्सरोभिरुपासिताः ॥ दिव्यस्रग्गन्धलिप्तांगाविविधैरुत्सवैर्वृताः ॥ ५ ॥

युक्त है और चमरनसों शोभित है ॥ ४ ॥ ऊँचे आसनपर बैठे हैं और अप्सरा उनकी सेवा करि रही हैं दिव्य माला और दिव्यही हरिचंदन आदिके लेपनसों उनके अंग सुगंधित और नाना

प्रकारके जे उत्सव हैं तिन करिकै युक्त हैं ॥ ५ ॥ तपाये भये सुवर्णके वर्णके समान हैं वर्ण जिनको ऐसे मुकुटनसों शोभित या प्रकारके जे धर्मात्मा हैं वे यमके लोकमें निवास करै हैं ॥ ६ ॥ और जिन पुरुषनने विप्रनमें जे मुख्य हैं तिनके लिये श्रद्धासों नाना प्रकारके दानदिये हैं अर्थात्

ततकाञ्चनवर्णाभामुकुटैरुपशोभिताः ॥ एवंविधाधार्मिकास्तेयमलोकेसमासते ॥ ६ ॥ श्रद्धयाविप्रमुख्येभ्योदत्तानिविविधानिच ॥ अन्नदानानिवस्त्राणिहिरण्यंभक्ष्यभोजनम् ॥ ७ ॥ तिलदानंभूमिदानंकृतं यैर्धार्मिकैर्नरैः ॥ तेलभन्तेऽखिलंसौख्यं दानधर्मप्रभावतः ॥ ८ ॥ वर्णाश्रमस्थायेलोकानिजधर्मस्यपालकाः ॥ आगतान्वैश्वदेवान्तेह्यतिथीन्पूजयन्तिये ॥ ९ ॥

अन्नदान वस्त्रनको दान सुवर्ण भक्ष्य वस्तु तथा भोजनको दान कियो है ॥ ॥ ७ ॥ और तिलदान तथा भूमिको दान जिन धर्म्मात्मा मनुष्यन करिकै कियो गयो है वे दान तथा धर्मके प्रभावसों पूर्ण सब सौख्य पावै हैं ॥ ८ ॥ और जे लोग वर्ण तथा आश्रममें स्थित होकै अपने धर्मको पालन करै और जे वैश्वदेवके

पछि आयेभये अभ्यागतनको पूजन करैं हैं ॥ ९ ॥ दया तथा दाक्षिण्य करिकै युक्त अपने धर्ममें स्थित जे संध्योपासन आदिकर्मनको और वेदाध्ययनको अपने धर्ममें स्थित होके करैं हैं ॥ १० ॥ और जे उत्तम नर गौ तथा ब्राह्मणको कष्टते उबारैं हैं और जे वेद तथा शास्त्रनको सुनैं हैं तथा ब्राह्मणको

सन्ध्योपास्त्यादिकर्माणिवेदाध्ययनमेवच ॥ कुर्वन्तियेस्वधर्मस्थादयादाक्षिण्यसंयुताः ॥ १० ॥ गांचविप्रंस्त्रियंकष्टादुद्धरन्तिनरोत्तमाः ॥ शृण्वन्तिवेदशास्त्रंयेकुर्वते विप्रसेवनम् ॥ ११ ॥ तीर्थाटनंचकुर्वन्तिसदासंयमसंयुताः ॥ पञ्चाग्निसाधकायेतु क्रोधलोभविवर्जिताः ॥ १२ ॥

सेवन करैं हैं ॥ ११ ॥ और जे सदा नियमयुक्त होके तीर्थाटन करैं हैं और जे पंचाग्निको साधन करै है और क्रोध लोभ करिकै रहित हैं ॥ १२ ॥

और जाने कन्यादान कियो है और जाने धर्मसों वृक्ष लगाये हैं और यती तथा
योगके करनहारे और निराहार व्रतमें तत्पर ॥ १२ ॥ और अकालमें अन्नके देनहारे और
सस्ते समयमें सोनेके देनहारे और जाडेमें वस्त्रनके देनहारे तथा आगिसों तपावनहारे ॥

कन्यादानंकृतंयेनरोपिताधर्मतोद्रुमाः ॥ यतिनोयोगयुक्ताश्चनिराहारायतव्रताः ॥
॥ १३ ॥ दुर्भिक्षेऽन्नप्रदातारः सुभिक्षेचहिरण्यदाः ॥ हेमन्तेवस्त्रदातारोवह्निदाश्चतथै
व च ॥ १४ ॥ परोपकारनिरताधर्माधर्मविचारकाः ॥ शास्त्रेषुनिरतानित्यंनित्यं
परहितेरताः ॥ एतेसर्वेमयादृष्टाधर्मलोकेनसंशयः ॥ १५ ॥ इति श्रीनासिकेतो
पाख्यानेपुण्यधर्मनिरूपणंनामत्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥

॥ १४ ॥ और पराये उपकारके करनहारे और धर्म अधर्मके विचार करनहारे और सदा
शास्त्रनको विचार करनहारे और जे नित्य पराये हितमें लगे रहते हैं ये सब मैंने धर्मराजके

देखे यामें संदेह नहा है ॥ १९ ॥ इति श्रीपाण्डितकेशवप्रसादशर्मद्विवेदिकृतायां नासिकेतोपाख्यानभाषाटीकायां त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥ नासिकेत बोले ॥ फिरि मैंने वह स्थान देखो जहाँ धर्मात्मा रहैं हैं और जहाँ पुष्पोदका नाम नदी है जामें निर्मल जल वहै है ॥ १ ॥ और

नासिकेतउवाच ॥ पुनःस्थानंमयादृष्टंधर्मात्मायत्रतिष्ठति ॥ नदीपुष्पोदका नामजलंवहतिशीतलम् ॥ १ ॥ सुवर्णवालुकास्तस्यांतीरेनानाविधाद्रुमाः ॥ पुष्पाणिचसुगंधीनिधारयंतिचतेद्रुमाः ॥ २ ॥ नद्यास्तीरेह्यहंविप्राहृष्टवान्मन्दिराणिच ॥ तेषुक्रीडान्तिमनुजाः सदाधर्मस्यपालकाः ॥ ३ ॥ शीतमन्दसुगन्धैश्चपवनैःसेवितानराः ॥ दिव्यरूपधरानार्यःक्रीडान्तिनरपुंगवैः ॥ ४ ॥

वामें सोनेकी बालू है और किनारेमें नाना प्रकारके बहुतसे वृक्ष हैं और वे वृक्ष नाना प्रकारके सुगंधित फूलनको धारण करे है ॥ २ ॥ ॥ और हे विप्रो ! वा नदीके किनारे बहुतसे मंदिर देखे उन मंदिरनमें धर्मके पालनहारे मनुष्य क्रीडा करैं हैं ॥ ३ ॥ शीतल मंद सुगंध पवन

करिके सेवन किये गये मनुष्य और दिव्य रूपनको धारण करनहारी नारी श्रेष्ठ नरनके साथ विहार करें हैं ॥ ४ ॥ और सिद्धनके तथा गंधर्वनके वृंदन करिके तथा किन्नरन करिके सेवित हैं और नाना प्रकारके वस्त्रनको पहिरे हुए नाना प्रकारके रत्ननसों शोभित हैं ॥ ५ ॥ रूपकी

सिद्धगन्धर्ववृन्दैश्चकिन्नरैश्चोपसेविताः ॥ नानावस्त्रपरीधानानानारत्नोपशोभिताः ॥ ५ ॥ रूपलावण्यसंयुक्ताद्दष्टमात्रामनोहराः ॥ संपूर्णचन्द्रवदनाःकर्णान्तायतलोचनाः ॥६॥ एवंविधाःस्त्रियोरम्यामोदंतेपतिभिःसह ॥ पुष्पोदकायास्तीरेतेनरानार्यश्चशोभनाः ॥ ७ ॥

लावण्य जो सुंदरताई है ता करिकै संयुक्त हैं और देखनेहीसो मनकी हरनहारी हैं और पूरे चंद्रमाके समान जिनके मुख और कानों ताईं हैं बडे नेत्र जिनके ॥ ६ ॥ या प्रकारकी सुंदर स्त्री पतिनके साथ आनंद करि रही हैं वा पुष्पोदका नाम नदीके किनारे नर नारी स

हैं ॥ ७ ॥ और वहाँ बसते भये नर नारी पूर्व कर्मनसों नाना प्रकारके भोगनको भोगें हैं और धर्मराजके पुरमें बसनहारे नर तीनों लोकनमें विख्यात हैं ॥ ८ ॥ वहाँ न तौ क्षुधा लगै है और न पिपासा लगै है और न सरदी गरमीको भय है और न बुढापा है न मृत्यु है न दुःख है और

वसन्तेविविधान्भोगान्भुञ्जन्तेपूर्वकर्मणा ॥ नरास्त्रैलोक्यविख्याताधर्मराजपुरेस्थि
ताः ॥ ८ ॥ नक्षुधानापिपासाचनापिशीतोष्णजंभयम् ॥ नजरानैवमृत्युश्चनदुःखं
पलितानिच ॥ ९ ॥ एवंपूर्वकृतेनैवलभ्यतेसुखमुत्तमम् ॥ पापात्मानोदुराचारानि
त्यंकलहकारिणः ॥ १० ॥ निन्दकाःसर्वजीवानांतेवैसर्वत्रदुःखिताः ॥ विष्णुभक्तिर
ताश्चेतुविष्णुध्यानपरायणाः ॥ ११ ॥

न पलित है ॥ ९ ॥ ऐसे पूर्वजन्ममें किये भये सुकृतनसों उत्तम सुख प्राप्त होय है और पापात्मा दुराचारी और नित्य कलह करनहारे ॥ १० ॥ और सब जीवनके निंदक ये सर्वत्र दुःखी

रहे हैं और जे विष्णुकी भक्तिमें रत हैं और विष्णुहीके ध्यानमें परायण हैं ॥ ११॥ वे मनुष्य यमलोककी वार्त्ताको भी नहीं सुनेहैं और वे संसाररूपी समुद्रसे मुक्त होय हैं यामें संदेह नहीं है ॥ १२ ॥ इति श्रीमत्पण्डितपरमसुखतनयपण्डितकेशवप्रसादशर्म्मद्विवेदिकृतायां नासिकेतो

शृण्वतेयमलोकस्यवार्तामपिनतेनराः ॥ संसारार्णवमुक्तास्तेभवन्त्येवनसंशयः ॥ ॥१२॥ इतिश्रीनासिकेतोपाख्यानेपुष्पोदकानदीवर्णनंनामचतुर्दशोऽध्यायः॥ १४॥ नासिकेतउवाच ॥ अथाहंसंप्रवक्ष्यामियममार्गस्यविस्तरम् ॥ अष्टाशीतिसहस्राणियोजनानांप्रमाणतः ॥१॥ यमलोकस्यचाध्वानमाहुर्मानुषलोकतः ॥ २॥ याम्यपाशैर्वृतःप्रेतोहाहेतिप्ररुदन्पथि ॥ स्वगृहंतुपरित्यज्यपुरंयाम्यमनुव्रजेत् ॥ ३ ॥

पाख्यानभाषाटीकायां पुष्पोदकानदीवर्णनं नाम चतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥ नासिकेत बोले ॥ या पीछे मैं यमके मार्गको विस्तार तुमसों कहोंगो वह प्रमाणमें अट्ठासी हजार योजनको है ॥ १ ॥ यह मनुष्यलोकके मार्गसों प्रमाण कहैं ॥ हैं २ ॥ या मार्गमें यमके

पाशन करि बँधो भयो प्रेत हाय हाय ऐसे रोवतो भयो अपने घरको छोडिके यमके लोकको जायहै ॥ ३ ॥ और असिपत्रवन करिके युक्त वा मार्गमें बहुतसे दुःख हैं क्षुधा तथा पिपासासों प्रेत सदा पीडित रहै हैं ॥ ४ ॥ तपी भई बालू करिकै युक्त महाघोर वा मार्गमें

मार्गेबहूनिदुःखानिअसिपत्रवनान्विते ॥ क्षुत्पिपासार्दितःप्रेतः प्राप्नोतिसततंद्वि
जाः ॥ ४ ॥ तस्मिन्मार्गेमहाघोरेतप्तवालुकसंयुते॥ क्वचिदङ्गारपर्यंकाअन्धकारा
न्वितेद्विजाः॥५॥ क्रूरास्तेकिंकराःसर्वे पापिष्ठांस्ताडयंतिहि ॥ मूर्च्छितान्क्षणमात्रे
णपतितान्पुनरुत्थितान् ॥ ६ ॥ विनाधर्मेणपापास्तेपात्यन्तेनरकेध्रुवम् ॥ महापा
पोपपापानिजातिभ्रंशकराणिच ॥ ७ ॥

और हे द्विजो ! कहीं अंधकारकरि युक्त वामें अंगारनकी सज्या हैं ॥ ५ ॥ और क्रूर सब यमके दूत पापीनको ताडना करे हैं तब वे पापी मूर्च्छित होजाय हैं और क्षणमात्रहीमें गिरिके फिरि उठि आवैं हैं ॥ ६ ॥ और धर्मके विना वे पापी निश्चय नरकमें डारे जाय हैं और महापाप उपपाप तथा

जातिसों गिरावनहारे पाप ॥ ७ ॥ और जे वर्णसंकर करनहारे तथा मलिन करनहारे और अपात्र
करनहारे ऐसे पापनको जे अधम नर करैं हैं ॥ ८ ॥ हे द्विजो ! मनुकरि कहे भये उन पापनको
मैं कहौंगो ब्रह्महत्या मदिराको पीवनो चोरी गुरुकी स्त्रीसों गमन करनो ॥ ९ ॥ इन सबनको

संकरीकरणानिस्युर्मलिनीकरणानिच ॥ अपात्रीकरणंपापंयेकुर्वन्तिनराधमाः ॥
॥ ८ ॥ तान्यहंसंप्रवक्ष्यामिमनुनोक्तानिवैद्विजाः ॥ ब्रह्महत्यासुरापानंस्तेयंगुर्वङ्ग
नागमः ॥ ९ ॥ महान्तिपातकान्याहुःसंसर्गोपिचतैःसह ॥ गोवधोऽपेयपानंचपार
दार्यात्मविक्रयौ ॥ गुरुमातृपितृत्यागःस्वाध्यायस्यसुतस्यच ॥ १० ॥ परिवित्तिता
नुजेजन्तोःपरिवेदनमेवच ॥ तयोर्दानंचकन्यायास्तयोरेवचयाजनम् ॥ ११ ॥

महापाप कहैं हैं और इन पापिनको संसर्ग करनोहू महापातक है और गौको वध अपेयको पीनो
पराईस्त्रीसों गमन करनो अपनो विक्रय तथा गुरु माता पिता स्वाध्याय और पुत्रको त्याग ॥ १० ॥
और परिवित्तिपन और जीवको परिवेदन और उनको कन्यादान करनो तथा उन्हींको यजन करा-

वनो ॥ ११ ॥ कन्याको दूषित करनो व्याजको खानो व्रतको छोडनो और तलाव बाग स्त्री
तथा संतानको बेचनो ॥ १२ ॥ और व्रात्य अर्थात् संस्कारसें हीन होनो और बांधवनको
त्याग और नौकरी लेके पढावनो और सब आकरनमें अधिकार करनो तथा बडे यंत्रको चला-

कन्याया दूषणंचैव वार्धुषित्वं व्रतच्युतिः ॥ तडागारामदाराणामपत्यस्य च विक्रयः ॥
॥ १२ ॥ व्रात्यता बान्धवत्यागो भृतकाध्यापनं तथा ॥ सर्वाकरेष्वधीकारो महाय
न्त्रप्रवर्त्तनम् ॥ १३ ॥ हिंसौषधस्त्र्याजीवश्चाभिचारो मूलकर्म च ॥ इन्धनार्थमशु
ष्काणां द्रुमाणामवपातनम् ॥ १४ ॥ आत्मार्थं च क्रियारम्भो निंदितान्नादनं तथा ॥
अनाहिताग्निता स्तैन्यमृणानामनपक्रिया ॥ १५ ॥

वनो ॥ १३ ॥ और हिंसा औषध तथा स्त्रीसें जीविका करनी और मारण कर्म तथा मूलकर्म
करनो और ईंधनके लिये हरे वृक्षनको काटनो ॥ १४ ॥ और अपने लिये कामको आरंभ करनो

तथा निंदित अन्नको खानो और अग्निहोत्र न करनो चोरी करनो और काहूको पोषण न करनो अपकार करनो ॥ १५ ॥ और धान्य अथवा पशुको चुरावनो और पुत्रकी स्त्रीको सेवन करनो और स्त्री शूद्र वैश्य इनको वध करनो और नास्तिक होनो ये उपपातक हैं ॥ १६ ॥ ब्राह्म-

धान्यस्याथपशोः स्तैन्यमपत्यस्त्रीनिषेवणम् ॥ स्त्रीशूद्रविट्क्षत्रवधोनास्तिक्यंचोपपातकम् ॥ १६ ॥ ब्राह्मणस्यरुजःकृत्यं घ्रातिरघ्रेयमद्ययोः ॥ मैथुनंपुंसिजैह्म्यंचजातिभ्रंशकरंस्मृतम् ॥ १७ ॥ खराश्वोष्ट्रमृगेभानामजाविकवधस्तथा ॥ संकरीकरणंज्ञेयंमीनाहिमाहिषस्यच ॥ १८ ॥

णको दुःख देनो और न सूँघनेयोग्य वस्तुको तथा मद्यको सूँघनो और कुटिलता करनी तथा पुरुषमें मैथुन करनो ये सब जातिसों भ्रंश करनहारो अर्थात् जातिसे गिरावनहारे हैं ॥ १७ ॥ गदहा घोडा ऊँट हरिण और सृण जो एक प्रकारका मृग है ताको वध तथा भेडी बकरीको वध

और मछली साँप तथा भैंसेको वध इन सबनको संकरीकरण जानिये ॥ १८ ॥ निंदित मनुष्य-
नसों धन लेनो वाणिज्य करनो और शूद्रकी सेवा करनी और झूँठ बोलनो ये अपात्रीकरण है
॥ १९ ॥ चिउंटी कीडे मकोडोंकी हत्या भोजनके साथ मद्यका सेवन, फल, समिधा तथा फूलोंकी

निंदितेभ्योधनादानंवाणिज्यंशूद्रसेवनम् ॥ अपात्रीकरणंज्ञेयमसत्यस्यचभाष
णम् ॥ १९ ॥ कृमिकीटकयोर्हत्यामद्यानुगतभोजनम् ॥ फलैधःकुसुमस्तेय
मधैर्यंचमलावहम् ॥ २० ॥ एभिस्तुषड्विधैःपापैःपच्यंतेतेनराधमाः ॥ पापकर्म
रतायेचसर्वधर्मविवर्जिताः ॥ २१ ॥ अदत्तदानाः कृपणागर्विंतालोभसंयुताः ॥
विषयासक्तमनसोबुद्धिमोहान्वितानराः ॥ २२ ॥ ॥ इति श्रीनासिकेतोपाख्या
नेपापनिरूपणंनामपञ्चदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥

चोरी और कायरता पापकारक हैं जे पापकर्मनमें रत हैं तथा जे सब धर्मनसों रहित हैं वे अधम
नर इन छः प्रकारके पापनसों नरकमें पचाये जायँ हैं ॥ २० ॥ २१ ॥ जिन्होंने कबहुँ दान नहीं

दियो है वे और कृपण गर्वित तथा लोभी और जिनके मन विषयनमें लगि रहे हैं और बुद्धिको मोह जो अज्ञान है ता करिकै युक्त है वे सब नरकनमें पचाये जाय हैं ॥ २२ ॥ इति श्रीमत्पण्डितपरमसुखतनयपण्डितकेशवप्रसादशर्म्मद्विवेदिकृतायां नासिकेतोपाख्यानभाषाटीकायां पंचदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥

नासिकेत उवाच ॥ ज्ञाताज्ञातेषुपापेषुक्षुद्रेषुचमहत्सुच ॥ षट्सुषट्सुचमासेषुप्रायश्चित्तंतुयश्चरेत् ॥ १ ॥ निष्कल्मषोनरोविप्राःसकृतान्तंनपश्यति ॥ प्रायश्चित्तमकृत्वेहनरोभवतिनारकी ॥ २ ॥ प्रायश्चित्तंचरेद्यस्तुवाङ्मनःकायकर्मसु ॥ सप्राप्नोतिशुभाँल्लोकान्देवगन्धर्वसेवितान् ॥ ३ ॥

नासिकेत बोले ॥ कि छोटे वडे जाने न जाने पापनमें छः छः महीना पीछे जो प्रायश्चित्तको करै है ॥ १ ॥ हे ब्राह्मणो ! पापनसों रहित वे मनुष्य कृतांत जे यम हैं तिनको मुख नही देखैं हैं और जो प्रायश्चित्तको नही करैं है वह नारकी होय है ॥ २ ॥ और जो मनुष्य वाणी मन तथा

कायके कर्मनसों प्रायश्चित्तको करै है वह गंधर्वनकरिकै सेवन करे गये शुभ लोकनको प्राप्त होय है ॥ ३ ॥ सदा वेदाभ्यासको करनहारो और नित्य तीर्थनको सेवन करनहारो तथा नित्य जितेंद्रिय नर सत्यही यमको नही देखै है ॥ ४ ॥ और प्रातःस्नान करनहारा पुरुष यमकी

वेदाभ्यासरतोनित्यंनित्यंतीर्थोपसेवकः ॥ नित्यंजितेन्द्रियःसत्यंयमंरौद्रंनपश्य
ति ॥ ४ ॥ याम्यंहियातनादुःखंप्रातः स्नायीनपश्यति ॥ प्रातःस्नानेनपूज्यन्तेह्य
पिपापकृतोनराः ॥ ५ ॥ पृथिवींकाञ्चनंगांचमहादानानिषोडश ॥ दत्त्वातुन
निवर्तन्तेस्वर्गलोकाद्द्विजोत्तमाः ॥ ६ ॥ पुण्यासुतिथिषुप्राज्ञोव्यतीपातेचसंक्रमे ॥
स्नात्वादत्त्वाचयत्किंचिन्नैवगच्छतिदुर्गतिम् ॥ ७ ॥

यातनानके दुःखनको नही देखै हैं प्रातःकालके स्नानसों पापीहू पुजे जाय हैं ॥ ५ ॥ हे द्विजोत्तमो ! पृथिवी सुवर्ण गौ तथा षोडश महादाननको देकरिकै प्राणी स्वर्गलोकते नही लोटैं हैं ॥ ६ ॥ पवित्र अमावस्या आदि तिथिनमें व्यतीपातमें संक्रान्तिमें स्नान करिकै और थोरासो दान करिकै दुर्गतिको

नहीं प्राप्त होय हैं ॥ ७ ॥ दाता दारुण जो रौरवको मार्ग है तामें नहीं जाय हैं और मर्त्यलोकमें धनसों वर्जित जो कुल है तामें नहीं उत्पन्न होय हैं ॥ ८ ॥ सत्य बोलनहारो तथा सदा मौन रहनहारो और मधुर वचन कहनहारो और क्रोधको न करनहारो सदा क्षमा करनहारो और बहुत न बोलनहारो तथा

नैवाक्रमन्तिदातारोदारुणंरौरवंपथम् ॥ मर्त्यलोकेनजायन्तेकुलेधनविवर्जिते ॥ ८ ॥ सत्यवादीसदामौनीप्रियवादीचयोनरः अक्रोधनःक्षमाचारोनातिवागनसूयकः ॥ ९ ॥ सदादाक्षिण्यसंपन्नःसर्वभूतहितेरतः ॥ गोप्ताचपरधर्माणांवक्तापरगुणस्यच ॥ १० ॥ परस्वंतृणमात्रंचमनसापिनयोहरेत् ॥ नपश्यन्तिद्विजश्रेष्ठाएतेनरकयातनाम् ॥ ११ ॥

असूयारहित मनुष्य ॥ ९ ॥ और सदा चतुराईकरि युक्त और सब प्राणीनके हितमें रत और पराये धर्मका रक्षण करनहारो तथा पराये गुणनको प्रगट करनहारो ॥ १० ॥ और तृणमात्रहु पराये धनकी

जो मनसोंहू जे चिंता नहीं करें हैं हे द्विजश्रेष्ठो! वे नरककी यातनाको नहीं देखें हैं ॥ ११ ॥ जो मन-
सोंहूँ पराई स्त्रीको सेवन नहीं करें है वा कारिकै दोनों लोक समेत पृथ्वी धारण की गई ॥ १२ ॥
ताते धर्ममें रत पुरुषन करिकै पराई दाराके सेवनको त्याग करनो योग्य है और जे पराई दारान-

मनसाचपरेषांयःकलत्राणिनसेवते ॥ सहलोकद्वयेनैवतेनावश्यंधराधृता ॥ १२॥
तस्माद्धर्मरतैस्त्याज्यंपरदारोपसेवनम् ॥ यान्तियेपरदारांस्तेनरानिरयगामिनः ॥
॥ १३ ॥ मातरंपितरंयस्तुह्याराधयातिदेववत् ॥ संप्राप्तेवार्द्धकेकालेनसयातियमा
लयम् ॥ १४ ॥ अतश्चैवास्त्रियोधन्याःशीलस्यपारिरक्षणात् ॥ शीलभङ्गेननारीणां
यमलोकःसुदारुणः ॥ १५ ॥

सों गमन करें हैं वे नरकगामी होय हैं ॥ १३ ॥ जो देवताके समान माता पिताकी सेवा करें
हैं वह वृद्धावस्थाके आवनेपै यमलोकको नहीं जाय है ॥ १४ ॥ याहीते शीलकी रक्षा करनेसों

स्त्री धन्य हैं और शीलके अंग होनेसे नारीनको अति दारुण यमको लोक मिलै है ॥ १८ ॥ गोके देनेसों मनुष्य वा मार्गमें सुखसों जाय है और हाथी घोडे तथा रथ देनेसे यमको मार्ग मनुष्यन-को सुख देनेहारो होय है ॥ १९ ॥ इति श्रीमत्पण्डितपरमसुखतनयपंडितकेशवप्रसादशर्म्मद्विवेदि-

तस्मिन्मार्गेसुखंयान्तिगोप्रदानेनमानवाः ॥ गजाश्वरथदानेनयममार्गःसुखाव-
हः ॥१९॥ इति श्रीनासिकेतोपाख्यानेपुण्यकर्मवर्णनंनामषोडशोऽध्यायः ॥१६॥
नासिकेतउवाच ॥ पुनरेवप्रवक्ष्यामियममार्गंभयंकरम् ॥ तस्मिन्मार्गेमहाघोरेवि-
षमाः पर्वताः क्वचित् ॥१॥ कीलकाश्चक्वचिद्घोराअसिपत्रवनंक्वचित् ॥ क्वचिद्वर्ष-
न्तिपाषाणाःक्वचित्संतप्तवालुकाः ॥ २ ॥

कृतायां नासिकेतोपाख्यानभाषाटीकायां षोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥ नासिकेत बोले ॥ फिरिहूँ भयं-कर यमके मार्गको कहोंगो वा महाघोर मार्गमें कहूँ २ अति विषम पर्वत हैं ॥ १ ॥ और वा-

मार्गमें कहूँ तो बडी घोर लोहेकी कीलें हैं और कहूँ असिपत्रनको वन है और कहूँ पत्थर बर्षे हैं और कहूँ संतप्त वालुका है ॥ २ ॥ और कहूँ हिमालयते सौगुनो अधिक वडो दारुण शीत है और कहूँ वडो भयंकर अंधकार है और कहूँ वडो दारुण घाम है ॥ २ ॥ कहूँ

हिमालयाच्छतगुणंक्वचिच्छीतंसुदारुणम् ॥ अन्धकारंमहारौद्रंक्वचिद्घर्मःसुदारुणः ॥ ३ ॥ क्षुरधारामयोमार्गः क्वचिद्वैपूयशोणितम् ॥ तत्रवैतरणीनामनदीक्षुद्राभयंकरा ॥ ४ ॥ शतयोजनविस्तीर्णाकाकगृध्रैः समन्विता ॥ तस्यांमज्जन्तिपापिष्ठादुःखशोकसमन्विताः ॥ ५ ॥

मार्ग छुराकीसी धार है और कहूँ पीव और लोहू है वहां वडी भयानक क्षुद्र वैतरणी नाम नदी है ॥ ४ ॥ वह सौ योजन अर्थात् चारसौ कोशकी चौडी है और कौआ तथा गीधनकरिकै

युक्त है वह नदीमें दुःख तथा शोकसों युक्त पापी डूबै हैं ॥ ५ ॥ और हे द्विजोत्तमो ! गोके
दानके करनहारे मनुष्य वाके पार उतरि जाय हैं और जे मनुष्य तीर्थनके स्नानमें रत रहे हैं उनको
वह नदी सुखसों उतरने योग्य है ॥ ६ ॥ वाही मार्गमें जे धर्मिष्ठ हैं वे सुखयुक्त रहे हैं हे द्विजोत्तमो !

**गोप्रदानस्यकर्त्तारस्तेतरान्तिद्विजोत्तमाः ॥ तीर्थस्नानरतैर्मर्त्यैः सासरित्सुतराभ
वेत् ॥ ६ ॥ तस्मिन्नेवतुमार्गेयेधर्मिष्ठाःसुखसंयुताः एकएवास्तिसर्वत्रव्यवहारोद्वि
जोत्तमाः ॥ ७ ॥ एकस्मिन्समयेविप्राधर्मराजसभांप्रति ॥ सूर्यतेजःप्रतीकाशोह्या
गतोनारदोमुनिः ॥ ८ ॥ यमस्तुनारदंदृष्ट्वाप्रत्युत्थायकृताञ्जलिः ॥ अर्घ्यपाद्यादि
भिश्चैवनारदंप्रत्यपूजयत् ॥ ९ ॥**

सर्वत्र एकही व्यवहार है ॥ ७ ॥ हे विप्रो ! एक समय धर्मराजकी सभाको सूर्यके समान है तेज
जिनको ऐसे नारदमुनि आवत भये ॥ ८ ॥ तब यम नारदमुनिको देखतेही हाथ जोरि उठिके ठाढे होत

भये और अर्घ्य पाद्यादि करिकै नारदमुनिको पूजत भये ॥ ९ ॥ और देवतानकोसो है दर्शन जिनको ऐसे नारदमुनि आपनपै बैठभये ऐसे शोभायमान भये जैसे आकाशमें चंद्रमा शोभित होय है ॥ १० ॥ ता पीछे वैवस्वत राजा नारदमुनिसों बोलत भये कि, हे द्विजश्रेष्ठ ! आपको आवनो

आसनेचोपविष्टस्तुनारदोदेवदर्शनः ॥ शोभतेस्ममहातेजास्तारापतिरिवाम्बरे ॥
॥१०॥ ततोवैवस्वतोराजानारदंप्रत्युवाचह ॥ स्वागतंभोद्विजश्रेष्ठब्रह्मपुत्रमहामुने
॥११॥ अद्यमेसफलंजन्मममाद्यसफलंदिनम् ॥ अद्यमेसफलंसर्वंभवदालोकनान्मु
ने ॥ १२ ॥ किमर्थमिहचायातोब्रूह्यागमनकारणम्॥ नारदउवाच॥ भवतांदर्शना
र्थायब्रह्मलोकादिहागतः ॥ धर्माधर्मस्यसर्वस्यनिर्णयंद्रष्टुमागतः॥१३॥ इति श्रीना-
सिकेतोपाख्यानेवैतरणीवर्णनंनारदागमनकथनंनामसप्तदशोऽध्यायः ॥ १७ ॥

अच्छा भयो है ब्रह्माके पुत्र ! आपको नमस्कार है ॥ ११ ॥ आज मेरो जन्म सफल भयो आज मेरो दिन सफल है । हे मुनि ! आपके देखनेसे आज मेरो सब सफल भयो ॥ १२ ॥ आप यहां काहेके

लिये आये हैं आवनको कारण कहिये ॥ नारद बोले ॥ कि, मैं आपके दर्शनके लिये ब्रह्मलोकते यहां आयो हौं और धर्म तथा अधर्मके देखनेको आयो हौं ॥ १३ ॥ इतिश्रीमत्पण्डितपरमसुखतनयपण्डितकेशवप्रसादशर्म्मद्विवेदिकृतायां नासिकेतोपाख्यानभाषाटीकायां सप्तदशोऽध्यायः ॥ १७ ॥

नासिकेतउवाच ॥ ॥ तयोरेवंसंवदतोर्नारदस्ययमस्यच ॥ तत्रस्थानेचदिव्यानां विमानानांशतानिच ॥ १ ॥ भेरीमृदंगादिघोषैर्गीतवादित्रनिस्स्वनैः ॥ घण्टामर्दलवीणानांरवेणपणवस्यच ॥ २ ॥ आगतानिसहस्राणितेजःपुञ्जयुतानिच ॥ तेनवैमहसाविप्रायमोन्तर्द्धानमागमत् ॥ ३ ॥

नासिकेत बोले ॥ नारद और यम ये दोनों ऐसे बातें कहरहे कि, वाही समय वहां सैकरान दिव्य विमान आये ॥ १ ॥ जिनमें भेरी मृदंग आदि शब्द हैं तिन करिके और घंटा ढोल तथा वीणानके शब्दनसों तथा पणवके शब्दसों शब्दायमान हैं ॥ २ ॥ ऐसे तेजके पुंजनसों

युक्त हजारनही विमान आवत भये हे ब्राह्मणो ! वाही तेजसों यम अंतर्धानको प्राप्त होत भये ॥ ३ ॥ और ब्रह्मपुत्र जे नारद मुनि हैं वेहू आश्चर्यमें होगये और कुछ नहीं कहत भये और क्षण-मेंही भयसे पीडित तथा भ्रष्ट है मन जाको ऐसो धर्मराज आवत भयो ॥ ४ ॥ नारद बोले

ब्रह्मपुत्रोविलक्षोभूदवदन्नैवकिंचन ॥ क्षणेनैवागतोधर्मोभयार्तो भ्रष्टमानसः ॥ ४ ॥

नारद उवाच ॥ सत्यंब्रूहिमहाराजाविष्णुतुल्यपराक्रम ॥ असुराराक्षसाघोराः सर्वेतेवशसंस्थिताः ॥ कस्मात्त्वंभयसंत्रस्तोवायुवेगेनानिर्गतः ॥ ५ ॥ धर्मराज उवाच ॥ ॥ अतिगुह्यांमुनिश्रेष्ठकथांपापप्रणाशिनीम् ॥ ६ ॥

कि, हे विष्णुतुल्य पराक्रम महाराज तुम सत्य कहो कि, असुर और घोर राक्षस ये सब आपके वशमें हैं सो तुम काहेसों भयभीत होके पवनकेसे वेगसों निकल गये ॥ ५ ॥ ॥ धर्मराज बोले ॥ हे मुनिश्रेष्ठ ! बहुतही गुप्त पापनकी नाश करनहारी जो कथा है ताहि तुमसों

कहौंहौं हे विद्वन् ! संपूर्ण धर्मकी बढावनहारी है ॥ ६ ॥ मृत्युलोकमें बडो पंडित और सत्यव्रतमें परायण तथा प्रजानको पालन करनहारो जनकनाम विख्यात राजा होत भयो वह जितेन्द्रिय हो और दानके देनेमें तत्पर हो और क्रोध तथा मात्सर्यसों रहित हो ॥ ७ ॥

ब्रवीमिसकलांविद्वन्पुनर्धर्मांविवर्धनीम् ॥ मृत्युलोकेमहाप्राज्ञःसत्यव्रतपरायणः॥७॥ जनकोनामविख्यातःप्रजानांपरिपालकः ॥ जितेंद्रियोदानपरः क्रोधमात्सर्यवर्जितः ॥ ८ ॥ तस्यपत्नीसुरूपासीन्नाम्नासत्यव्रताशुभा ॥ सर्वलक्षणसंपूर्णासर्वधर्मपरायणा ॥ ९ ॥

सत्यव्रता यह जाको सुंदर नाम है और सुंदर रूपवाली सब लक्षणसों संपन्न तथा सब धर्मनमें परायण ऐसी वाकी रानी रही ॥ ८ ॥ जो विष्णुकी बुद्धिसों सदा पतिकी सेवा करती और पतिही है प्राण

जाके ऐसी वह सदा भर्त्ताके वाक्यमें रत रहती और पतिके सुखी होनेपै नित्य सुखी रहती और
वाके दुःखमें दुःखी रहती ॥९॥ चतुर ही और सदा प्यारी बात कहती और क्रोध कबहूँ नहीं करती और

भर्तारंविष्णुबुद्ध्यायानित्यंशुश्रूषतेशुभा ॥ पतिव्रतापतिप्राणाभर्तृवाक्येयसदार
ता ॥ १० ॥ सुखितेसुखितानित्यंदुःखितेदुःखिताचया ॥ दक्षाचाप्रियवाङ्नित्य
मक्रोधाऽनृतवर्जिता ॥ ११ ॥

कबहू झूँठ नही बोले है और सब सुंदर गुणनकारि शोभित वह नित्य अतिथिनको पूजन करती ॥
॥ १० ॥ जनकराजाकी प्यारी भार्या जो धर्मके कार्यमें सदा रत रहै है वह श्रेष्ठ विमानमें

बैठिकर ब्रह्मलोकको जाय है ॥ ११ ॥ इन्द्र आदि सब देवतानके गण वाके सन्मुख आये है और हे विभो ! पितामहनेहू वाको प्रणाम कियो है ॥ १२ ॥ और जनक इन्द्रालयमें प्रविष्ट

अतिथिः पूज्यतेनित्यंसर्वसद्गुणशालिनी ॥ जनकस्यप्रियाभार्याधर्मकार्येसदारता ॥ १२ ॥ सायातिब्रह्मणोलोकं विमानवरमास्थिता ॥ शक्रादयोदेवगणास्वस्याः संमुखमागताः ॥ १३ ॥ पितामहश्चतस्यावैप्रणतिंकृतवान्विभो ॥ इंद्रालयस्य मध्येतुप्रविष्टोजनकस्तथा ॥ १४ ॥

भयो वह देवी वा पतिको लेके संपूर्ण देवतानके गण समेत ॥ १३ ॥ ब्रह्माके लोकमें गई. हे मुनीश्वर ! मैं वाके तेजसों भयभीत होके छिपि गयो यह कारण मैंने आपसों निवेदन कियो ॥ १४ ॥

नासिकेत बोले ॥ हे मुनीश्वरो । इत्यादि जो मैंने वहां देखोहो सो सब आप लोगनके आगे निवेदन कियो यामें संदेह न करनो चाहिये मैंने सब प्रत्यक्ष देखो है ॥ १५ ॥ वैशंपायन बोले ॥ हे जनमेजय

तंगृहीत्वापतिंदेवी सर्वदेवगणैर्वृता ॥ गतासाब्रह्मणोलोकंतस्यावैतेजसामुने ॥
॥ १५ ॥ लीनोहंभयभीतस्तुकारणंतेनिवेदितम् ॥ नासिकेतउवाच ॥ ॥ इत्या
दिसर्वमाख्यातंतत्रदृष्टंमुनीश्वराः ॥ १६ ॥ संदेहोनात्रकर्तव्यः सर्वप्रत्यक्षदर्श
नात् ॥ वैशम्पायनउवाच ॥ जनमेजयमहाराजपूर्वकल्पाश्रितांकथाम् ॥ १७ ॥

महाराज । पूर्वकल्प भई या कथाको श्रद्धायुक्त होकै सुनैं है वह सब पापनते छूटि जाय है ॥१६॥ नासिकेत

कारि कहो भयो यह आख्यान परम पवित्र है ॥ १७ ॥ धन्य है स्वस्ति जो कल्याण है ताको अयन कहिये स्थान है व्याधि रोग है ताको और दारिद्र्यको नाश करनहारो है याको सुनतो भयो मनुष्य



शृणोतिश्रद्धयायुक्तः सर्वपापैःप्रमुच्यते ॥ नासिकेतनकथितमाख्यानंपावनंमहत् ॥ १८ ॥ धन्यंस्वस्त्ययनंचैवव्याधिदारिद्र्यनाशनम् ॥ शृण्वन्नरोविमुक्तःस्याज्जन्मसंसारबन्धनात् ॥ १९ ॥ ॥ इति श्रीनासिकेतोपाख्यानेधर्माधर्मनिरूपणंनामाष्टादशोऽध्यायः ॥ १८ ॥ ॥ समाप्तोऽयं ग्रंथः ॥ श्रीरस्तु ॥

जन्मरूपी संसारको बंधन ताते छूटि जाय है ॥ १८ ॥ १९ ॥ इति श्रीमत्पंडित परमसुखतनयपंडित-

केशवप्रसादशर्म्मद्विवेदिकृतायां नासिकेतोपाख्यानभाषाटीकायांधर्माऽधर्मनिर्णयो नाम अष्टादशोऽध्यायः ॥ १८ ॥

वस्वब्ध्यङ्कनिशाकरैश्चगणितेवर्षे शुभेवैक्रमे माघेमास्यसितेदलेगुरुतिथौ श्रीसौम्यवारेशुभे ॥
टीकेयंसरलामनुष्यवचसाश्रीकेशवाख्यैर्द्विजैर्निर्मायिप्रहिताव्यवैश्यमणये श्रीक्षेमराजाय या ॥ १ ॥



इदं पुस्तकं कल्याणनगर्यां श्रीकृष्णदासात्मज--गंगाविष्णोः अध्यक्ष
"लक्ष्मीवेंकटेश्वर" मुद्रणालये पंडित-शिवदुलारे वाजपेयीत्यनेन
स्वाम्यर्थं मुद्रयित्वा प्रकाशितम् । संवत् १९८०, शके १८४५ ।

पुस्तक मिलनेका ठिकाना-

गङ्गाविष्णु श्रीकृष्णदास,
"लक्ष्मीवेङ्कटेश्वर" स्टीम् प्रेस,
कल्याण-मुंबई.

खेमराज श्रीकृष्णदास,
"श्रीवेङ्कटेश्वर" स्टीम् प्रेस,
खेतवाडी-मुंबई.

# श्रीवेङ्कटेश्वरीय--क्रय्यपुस्तकोंकी संक्षिप्त--सूची।

| नाम. | की. रु. आ. |
|---|---|
| पद्मपुराण सम्पूर्ण ५५००० ग्रन्थ बहुत पुस्तकोंके द्वारा शुद्ध होकर छपा तैयार है ... ... | २०—० |
| हरिवंशपुराण सटीक ... | १०—० |
| साम्बपुराण–इसमें सूर्योपासनाकी सांगोपांग विधि कही गयी है ... | २—० |
| श्रीवाल्मीकीयरामायण संस्कृत मूल और अत्युत्तम भाषाटीकामाहात्म्य और अनुक्रमणिका सहित मोटा कागज सुंदर अक्षर ... | ३०—० |
| श्रीवाल्मीकीयरामायण केवलभाषा दो जिल्दोंमें ... ... | १५—० |
| श्रीमद्वाल्मीकीय रामायण तनिश्लोकी रामानुजी भूषण संस्कृत टीकासहित | ३०—० |
| श्रीवाल्मीकीयरामायण रामाभिरामीटीका | १५—० |
| तथा देशी कागज ... | १५—० |

## अत्रेयमभ्यर्थना ।

अस्माकं मुद्रणालये वेद-वेदान्त-धर्मशास्त्र-प्रयोगयोग-सांख्य--ज्योतिष-पुराणेतिहास-वैद्यक-मंत्रस्तोत्र-कोश-काव्य-चम्पू-नाटका-ऽलंकार-संगीत-नीति-कथाग्रंथाः, बहवः स्त्रीणां चोपयुक्ता ग्रंथाः, बृहज्ज्योतिषार्णवनामा बहुविचित्राचित्रितोऽयमपूर्वग्रन्थः संस्कृतभाषया, हिन्दीमार्वाड्यादिभाषाग्रन्थास्तत्तच्छास्त्राद्यर्थानुवादकाः, चित्राणि, पुस्तकमुद्रणोपयोगिन्यो यावत्यस्सामग्र्यः, स्वस्वलौकिकव्यवहारोपयोगिचित्राचित्रिताऽलिखितपत्रवत्पुस्तकानि च;" मुद्रायित्वा प्रकाशन्ते सुलभेन मूल्येन विक्रयाय । येषां यत्राभिरुचिस्तत्तत्पुस्तकाद्युपलब्धये एवं नव्यतया स्वस्वपुस्तकानि समुद्रायिषुभिः सुलभयोग्यमौल्येन सीसकाक्षरैः स्वच्छोत्तमोत्तमपत्रेषु मुद्रिततत्पुस्तकानां स्वस्वसमयानुसारेणोपलब्धये च पत्रिकाद्वारा बोधनीयोऽस्मि ।

पुस्तकें मिलनेका ठिकाना—

गंगाविष्णु श्रीकृष्णदास, "लक्ष्मीवेंकटेश्वर" छापाखाना—कल्याण—मुंबई.

इति नासिकेतोपाख्यानं भाषाटीकासहितं संपूर्णम्